2. प्रभु राम ने धर्मात्मा जटायु को अरण्य काण्ड में "गृध्राज जटायु" अनेक बार बोला है क्यों क वो उन्हें जान गए थे की वो गृध्र प्रदेश नरेश जटायु हैं।

3. जटायु राज को इसी सर्ग में श्री राम ने द् वज कहकर सम्बो धत कया – जो ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य के लए ही उपयोग होता है –

4. जटायु राज को श्री राम इसी सर्ग में अपने पता दशरथ का मत्र बताते हैं।

5. जिस समय रावण सीता का अपहरण कर उसे ले जा रहा था तब जटायु को देख कर सीता ने कहाँ – हे आर्य जटायु ! यह पापी राक्षसपति रावण मुझे अनाथ की भान्ति उठाये ले जा रहा हैं । (सन्दर्भ-अरण्यक 49/38) – यहाँ भी जटायु महाराज को द् वज सम्बोधन है – और यहाँ द् वज कसी भी प्रकार से पक्षी के लए नहीं हो सकता – क्यों क रावण को अपना परिचय देते हुए – जटायु महाराज अपने को – गृध्र प्रदेश का भूतपूर्व राजा बता रहे हैं।

6. जटायु राज का इसी सर्ग के बाद अगले सर्ग में दाह संस्कार स्वयं श्री राम ने कया – कुछ लोग ध्यान पूर्वक पढ़ लेवे – क्यों क बहुत से हिन्दू भाइयो के मन में वचार आता है की जटायु – एक बहुत वशाल – पर्वत तुल्य – और बृहद पक्षी ( गद्ध) थे – तो भाई मुझे केवल इतना बताओ –

यदि जटायु महाराज इतने ही वशाल गद्ध थे – तो बाल्मी क रामायण के अरण्यकाण्ड सर्ग 68 में – प्रभु श्री राम बाल्मी क के शव को अपनी गोद में रखते हुए बड़े प्रेम से लक्ष्मण को कहते हैं – लक्ष्मण इनका दाह संस्कार हम करेंगे – प्रबंध करो – तब चता पर जटायु महाराज को चता पर लेटाकर – उनका दाह संस्कार प्रभु राम ने कया। तो बताओ भाई श्री राम इतने पर्वत तुल्य गद्ध शरीर – को कैसे उठा कर चता पर रखकर – दाह कया होगा ?

कुछ भाई अरण्य काण्ड के सर्ग ६७ का एक श्लोक प्रस्तुत करके कहते हैं की – श्री राम ने भी जटायु को गद्ध ही समझा था – क्यों क उन्होंने कहा की

"ये पर्वत के कंग्रे के तुल्य ने ही वैदेही सीता खा ली है, इसमें कोई संदेह नहीं।"

यहाँ पर्वत के कंग्रे तुल्य का सही अर्थ ना जानकार व्यर्थ ही आक्षेप करते हैं – पर्वत के कंग्रे तुल्य अर्थ बड़ा डील वाला – यानी औसत शरीर से बड़ा – और यहाँ वैदेही सीता खा ली है से तात्पर्य है की – उस वन में अनेक "जंगली – असभ्य – राक्षस प्रवर्ति के लोग निवास करते थे जो मांसभक्षी थे – इस लए प्रभु राम ने ऐसी सम्भावना व्यक्त की। भाई कृपया समझ कर पढ़िए –

यदि पर्वत के कंग्रे तुल्य का अर्थ इतना ही बड़ा होगा – तो बताओ कैसे इतने बड़े भरी भरकम शरीर को प्रभु राम ने उठाकर चता पर रखा होगा ? कैसे अपनी गोद में उस धर्मात्मा जटायु के सर को रखकर लक्ष्मण से वार्ता की होगी ?
इसी दाह संस्कार के बाद प्रभु राम ने – महाराज जटायु के लए उदककर्म भी संपन्न कया था।

अब जहाँ तक हिन्दुओ को भी पता होगा – ये उदककर्म – मनुष्यो द्वारा – मनुष्यो के लिए ही किया जाता है – अब यदि फिर भी कोई धर्मात्मा जटायु को गिद्ध समझे – तो ये उसकी मूरखता ही सिद्ध होगी।

कृपया अपने महापुरषो के सत्य स्वरुप को जानिये – उनके बल, पराक्रम, शौर्य और वीरता को व्यर्थ ना करे। उनके पुरषार्थ का मजाक न बनाये। उन्हें पशु पक्षी तुल्य जानकार बताकर – समझकर – उनके चरित्र का मजाक ना स्वयं बनाये न किसी को बनाने ही दे।

कृपया वेदो की और लौटिए – सत्य और न्याय की और लौटिए

धन्यवाद

# महर्षि दयानंद और मनुस्मृति के वचनो पर आक्षेप का उत्तर

JUNE 30, 2015 LEAVE A COMMENT

हथिनी और हंसनी चाल संपन्न युवती विवाह के लिए क्यों उपयुक्त है

सत्यार्थ प्रकाश – एक ऐसा कालजयी ग्रन्थ जो सभी आरोपों से आज तक मुक्त रहा है – क्योंकि इसमें कोई ऐसी बात नहीं लिखी गयी जो निरर्थक हो – सभी बाते – ऋषि ने वेदो और अनेको आर्ष ग्रंथो का ध्यानपूर्वक अवलोकन करने के बाद ही लिखा। फिर भी कुछ लोग जानबूझकर अथवा स्वशंका से उत्पन्न कारणों से इस ग्रन्थ के कुछ हिस्सों की यदा कदा आलोचना करते रहते हैं। ऐसे आक्षेपों का इन्हे केवल एक लाभ उठाना है किसी प्रकार इस ग्रन्थ में खोट निकाल कर समाज को दिखा देवे जिससे समाज इस ग्रन्थ को निरर्थक मानकर त्याग दे और फिर ऐसे लालची लोगो की पूछ पुनः समाज में स्थापित हो जावे। कुछ ऐसे भी हैं जो स्वशंका उत्पन्न कर जवाब हासिल करना चाहते हैं। अंतर केवल इतना है की स्वशंका जिसमे उत्पन्न हुई वो सत्य को जानकार मिथ्या को तुरंत त्याग देगा इसमें शंका नहीं लेकिन जो वो लालची लोग हैं जिन्होंने इस आक्षेप को मढ़ा ही अपने प्रपंच के लिए है वो सत्य जानने के बाद भी इस आक्षेप को नहीं छोड़ेंगे।

हम बात कर रहे हैं कुछ लोगो द्वारा ऋषि के लिखे सन्दर्भ पर आक्षेप करने की तो पहले देखते हैं ऋषि ने आखिर लिखा क्या है :

ऋषि ने चतुर्थ समुल्लास में गृहस्थाश्रम के लिए आर्ष ग्रंथो में उपलब्ध व्यवस्थाओ को इंगित किया है। जिस प्रकार सम्पूर्ण सत्यार्थ प्रकाश में बिना आर्ष ग्रंथो के प्रमाण कुछ नहीं लिखा इसी प्रकार इस चतुर्थ समुल्लास में भी बिना आर्ष ग्रंथो के प्रमाण ऋषि ने कोई व्यवस्था नहीं की है।

चतुर्थ समुल्लास गृहस्थ आश्रम को इंगित करता है इसलिए पूरी व्यवस्था गृहस्थों के लिए कब क्या कैसी और क्यों होनी चाहिए से सम्बंधित है। जब ऋषि ने ये ग्रन्थ लिखा था तब की परिस्थिति पर एक बार नजर डालिये :

1. बाल ववाह से देश त्रस्त था।

2. दहेज़ पीड़ा का बोझ था।

3. महिलाओ को शक्षा आदि अ धकार से वं चत रखना प्रथम दायित्व था।

4. सती प्रथा जैसी कुप्रथा और महाबुराई फैली थी।

5. बाल ववाह के कारण "अबोध वधवा" का दुःख।

ये कुछ कारण मैंने गनाये – ऋ ष ने इन पीडाओ को महसूस कया – एक नारी का दर्द जाना – महसूस कया की ये देश और धर्म के लए कतना खतरनाक है। क्या इतने कार्यो से ज्ञात नहीं होता की ऋ ष स्त्री वरोधी नहीं थे बल्कि "नारी के उत्थान" हेतु पूर्ण संकल्पित थे। क्या केवल कुछ मूढ व्यक्तियों की कल्पनाओ के आधार पर ऋ ष दयानंद की वचारधारा को "नारी वरोधी" सद् ध कया जा सकता है ?

क्या इन कुप्रथाओ वरोध करना अपराध था ?

ऋ ष ने केवल सत्य बोला। और कुप्रथाओ का त्याग करने के लए ही इस कालजयी ग्रन्थ को लखा। ऋ ष के अनेक महान कार्यो को ना देखकर – केवल स्वार्थवश कुछ बातो पर आक्षेप करना कहाँ की बुद् धमत्ता है ? चलो आपने आक्षेप कया – ले कन सोच समझकर तो करते भाई – आइये दे खये जिस आक्षेप को तोड़ मरोड़कर पेश कर रहे उसमे प्रमाण क्या हैं और वज्ञानं क्या है – आइये दे खये :

आक्षेप 1. ह थनी और हं सनी जैसी चाल जिस युवती की हो उससे ववाह करे, हिरणी जैसी चाल वाली लड़की से ववाह न करे।

उत्तर : आश्वलायन गृह सूत्र के अनुसार कन्या में निम्न ल खत शुभलक्षण होने चाहिए –

1. बुद् ध 2. रूप 3. लक्षण अर्थात शुभ लक्षण 4. शील 5. आरोग्य

रूप की परिभाषा करते हुए शास्त्रकार कहते हैं की जिसमे वर का मन रमे उसे रूप कहते हैं।

आपस्तम्ब ऋ ष का भी कथन है की –

"यस्यां मनशचक्षुषोनिबन्धस्तस्यामृद् धरिति"

अर्थात जिसको देखने से, नेत्र और मन जहाँ बांध जाए, ऐसी कन्या से ववाह शुभ है।

अब कुछ महानुभाव जिन्होंने ऋ ष पर आक्षेप कर दिया की चाल के बारे में लखा यानी ऋ ष ने चाल पर ध्यान दिया – मंत्रो को तवज्जो नहीं दी – वो आपस्तम्ब ऋ ष के बारे में भी यही सोचेंगे की ऋ ष का ध्यान कन्या के चेहरे पर था – ज्ञान आदि वषय पर नहीं।

कन्या के शुभलक्षणयुक्त होने पर बहुत जोर अनेको ऋ षयों ने दिया है ता क गृहस्थाश्रम में वघ्न न हो – दुःख क्लेश आदि उत्पन्न न हो – जैसे

मनु महाराज ने कहा – कन्या लक्षणान्विता होने चाहिए – कन्या अंगहीन न हो, न ही कोई अंग छोटा बड़ा हो, जिसके नाम में सौम्य हो, जो हंस या हाथी की भांति चलती हो, जिसके शरीर के रोम, केश और दांत पतले हो, जिसका शरीर मृदु हो, ऐसी कन्या से ववाह करना उ चत है।

दक्ष तथा याज्ञवल्क्य ऋ ष ने भी लखा है की ववाह के पूर्व कन्या के लक्षणों को अवश्य देखे।

शातातप प्रणीत – "पृथ्वी चंद्रोदय" में लखा है की जिसकी वाणी हंस के सामान हो और वर्ण मेघ की तरह हो अर्थात चकनाई लए हुए श्याम वर्ण, ऐसी कन्या से ववाह करने से गार्हस्थ सुख प्राप्त होता है।

नारद जी ने भी लखा है की मृग के सामान जिसके नेत्र और ग्रीवा हो और हंस के सामान जिसकी गति और वाणी हो ऐसी स्त्री राजपत्नी होती है।

आजकल ऋ ष के कथन का वरोध और मजाक उड़ाना फैशन बन गया है – ऋ ष ने चतुर्थ समुल्लास में ग्रस्थ आश्रम के लए लखा जिसमे स्त्री लक्षणों के बारे में जो शास्त्रो में बताया गया – उन सम्भावनाओ – लक्षणों को बताया ता क वर स्वयं अथवा वर के माता पता आदि गुरुजन अच्छी कन्या का अन्वेषण करते समय अपने मन में यह निश्चय कर ले की अमुक कन्या में क्या क्या शुभ लक्षण हैं और उससे ववाह करना कहाँ तक उपयुक्त होगा।

शुभ लक्षणों का जानना इस लए आवश्यक है ता क भावी संतान सब सुख और गुणों से भरपूर है, दुर्गणों का लेशमात्र भी न हो। जिससे देश धर्म और समाज की व्यवस्था बानी रहे।

हाँ ये बात भी ठीक है क स्त्री-लक्षण शास्त्र का ज्ञान करके यह कहना उ चत नहीं है की अमुक की पत्नी अच्छी है, अमुक की पत्नी दुष्ट लक्षणा है, ले कन इतना अवश्य है की यदि इन नियमो का यथावत पालन न कया जाए तो दो प्रकार के दोषो की सम्भावना है :

1. शुभाशुभ दोनों प्रकार के लक्षण प्रत्येक व्यक्ति में पाये जाते हैं। जिस प्रकार के लक्षण अ धक बलवान और वशेष संख्या में होते हों वे वपरीत लक्षणों को दबा देते हैं। " ववेक वलास" आर्ष ग्रन्थ तो नहीं ले कन वहां एक पंक्ति समझने योग्य है :

"पुष्टं यादव देहे स्याल्लक्षणम् वाप्यलक्षणम्।
इतराब्दाद्यते तेन बलवत फलदं भवेत्।।

भावार्थ : हो सकता है कसी लक्षण से कोई स्त्री दुष्ट प्रतीत होती हो कन्तु उसमे ऐसे बलवान शुभ लक्षण भी हो जिनको हम नहीं देख सकते।

2. प्रत्येक स्थान पर ज्योतिष की भाँती लक्षण शास्त्र में भी देश, काल और पात्र का वचार करना उ चत है।

आगे के पोस्ट में इसी  वषय को जारी रखकर पुराण आदि ग्रंथो से प्रमा णत  कया जाएगा की ऋ ष का ज्ञान  कतना उच्च कोटि का था। और मॉडर्न  वज्ञानं भी पुष्टि करता है ये  सद्ध होगा

# परम पता परमात्मा ने चार ऋ षयों को चारो वेदो का प्रकश उनके आत्मा में  कया था

JUNE 30, 2015  LEAVE A COMMENT

कोई वेद आगे पीछे पहले बाद में नहीं आया।

आक्षेप करिये – मगर जो आक्षेप का जवाब आपको  मल चूका – जिसमे आपकी सम्मति हो चुकी – तब पुनः उसी  वषय को बार बार उठाना ये बुद् धमानी नहीं – कृपया स्वयं एक बार इस पोस्ट को पढ़े  फर यदि कोई शंका हो तो बताये – अन्यथा इस  सद्धातं को जिस प्रकार सनातन मत मानता चला आ रहा है उसी प्रकार मानकर आगे बढ़िए – बाकी आपकी जैसी इच्छा वैसे करे।

वेदत्रयी : तीन प्रकार के मंत्रो के होने, अथवा वेदो मे ज्ञान,कर्म ओर उपासना तीन प्रकार के कर्तव्यो के वर्णन करने से वेदत्रयी कहे जाते है ।

यही बात सर्वानुक्रमणीवृ त्त की भू मका मे "षड्गुरु शष्य" ने कही है-

" वनियोक्तव्यरूपश्च त्रि वधः सम्प्रदर्श्यते|
ऋग् यजुः सामरूपेण मन्त्रोवेदचतुष्टये||"

अर्थात् यज्ञो मे तीन प्रकार के रूप वाले मंत्र  वनियुक्त हुआ करते है|

तस्माद यज्ञात सर्वहुतः ऋचः सामानि ज ज्ञरे।
छन्दां स ज ज्ञरे तस्माद यजुस्तस्मादजायत।। (यजु० 31.7)

उस सच्चिदानंद, सब स्थानो में परिपूर्ण, जो सब मनुष्यो द्वारा उपास्य और सब सामर्थ्य से युक्त है, उस परब्रह्म से ऋग्वेद, यजुर्वेद सामवेद और छन्दां स – अथर्ववेद ये चारो वेद उत्पन्न हुए।

अन्य साक्षी :

यस्माद्दचो अपातक्षन् यजुर्यस्मादपकशन।
सामानि यस्य लोमानी अथर्वां गरसो मुखं।
स्कम्भं तं ब्रूहि कतमःस्विदेव सः।। (अथर्व० 10.4.20)

अर्थ : जो सर्वशक्तिमान परमेश्वर है, उसी से (ऋचः) ऋग्वेद (यजुः) यजुर्वेद (सामानि) सामवेद (अं गरसः) अथर्ववेद, ये चारो उत्पन्न हुए हैं। इसी प्रकार रूपकालंकार से वेदो की उत्प त्त का प्रकाश ईश्वर करता है की अथर्ववेद मेरे मुख के समतुल्य, सामवेद लोमो के सामान, यजुर्वेद

हृदय के सामान और ऋग्वेद प्राण के सामान हैं, (ब्रूहि कतमःस्विदेव सः) चारो वेद जिससे उत्पन्न हुए हैं सो कौन सा देव है ? उसको तुम मुझसे कहो, इस प्रशन का उत्तर यह है की (स्कम्भं तम) जो सब जगत का धारणकर्ता परमेश्वर है, उसका नाम स्कम्भ है, उसी को तुम वेदो का कर्ता जानो। (ऋ० भा० भू० वेदोत्प त्त वषय)

ब्राह्मणो ने भी इस मान्यता को यथावत स्वीकार कया है –

"एवं वा श्वरेस्य महतो भूतस्य निःश्व सतमेतद्।
यद्दग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदोथर्वां गरसः।। (शत० 14.5)

अर्थात : उस महान शक्तिशाली परमात्मा के निश्वासरूप में प्रकट ये चारो वेद जो ऋग्वेद, यजुर्वेद सामवेद और अं गरा से प्रकट अथर्ववेद के नाम से प्र सद्द हैं।

अन्य साक्षी :

"तेभ्यस्तप्तेभ्यस्त्र्यो वेदा अजायन्त, अग्नेऋग्वेदो, वायोर्यजुर्वेदः, सुर्यात्साम्वेदः।" (श० 11.5.2.3)

अर्थात : उन तपस्वी ऋ षयों के माध्यम से परमात्मा ने अग्नि से ऋग्वेद, वायु से यजुर्वेद, सूर्य से सामवेद, इस प्रकार त्रयी वद्यारूप चार वेद प्रकट कये।

अब जब वेद और ब्राह्मण ग्रन्थ दोनों ही प्रमाण हैं फर भी कैसे कोई सनातनी ये आक्षेप कर सकता है की अथर्ववेद बाद में आया है ? क्या ये सनातनी ज्ञान होगा अथवा नवीन भूल ?

खैर मनुस्मृति से एक साक्षी और देते हैं :

अध्यापयामास पतण्शिशुरां गरसः क वः।
पुत्रका इतिहोवाच ज्ञानेन परिग्रह्य तान।। (मनु० 2.126)

[इस प्रसंग में एक इतिवृत्त भी है] (अं गरसः शशुः क वः) आं गवंशी " शशु" नामक बालक वद्वान ने ( पतृन्) अपने पता के सामान चाचा आदि पतरो को (अध्यापयामास) पढ़ाया (ज्ञानेन परिग्रह्य) ज्ञान देने के कारण (तान "पुत्रकाः" इति ह उवाच) उनको हे पुत्रो इस शब्द से सम्बो धत कया।

क व शब्द की व्युत्प त्त : क वः शब्द 'कु-शब्दे' (अदादि) धातु से 'अच इः' (उणादि 4.139) सूत्र से 'इः' प्रत्यय लगने से बनता है। इसकी निरुक्ति है :

'क्रांतदर्शनाः क्रांतप्रज्ञा वा वद्वांसः (ऋ० द० ऋ० भू०)
"क वः क्रांतदर्शनो भवति" (निरुक्त 12.13)

इस प्रकार वद्याओ के सूक्ष्म तत्वों का दृष्टा, बहुश्रुत ऋ ष व्यक्ति क व होता है।
इसे "अनुचान" भी इस प्रसंग में कहा है [2.129] ब्राह्मणो में भी क व के इस अर्थ पर प्रकाश डाला है –

“ये वा अनूचानास्ते कवयः” (ऐ० 2.2)

“एते वै काव्यो यद्दश्यः” (श० 1.4.2.8)

“ये वद्वांसस्ते कवयः” (7.2.2.4)

शुश्रुवांसो वै कवयः (तै० 3.2.2.3)

शशु अंगरस – यह अंगरावंश का एक वद्वान बालक था। बाल्यावस्था में मन्त्रद्रष्टा होने के कारण यह गुणा भधान “शशु” नाम से ही प्र सद्द हो गया।
इसका यह आख्यान ताण्ड्य ब्राह्मण 13.3.23-24 और पञ्च ब्रा० 13.3.24 में यथावत आता है। वहां इसे “मन्त्रकृतां मन्त्रकृत” कहा है। ऋ० 9.112 सूक्त इसी शशु ऋ ष द्वारा दृष्ट है। सामवेद में यत्सोम चत्रम………” [उ० 3.2.13] तृच् को इसके द्वारा दृष्ट होने के कारण ही “शैशव साम” कहा गया है।

उपरोक्त वेद और इतिहास प्रमाणों से सद्ध है की परमात्मा ने चारो ऋ षये के आत्माओ में एक एक वेद का प्रकाश एक ही समय में कया था। जब चारो वेदो ने स्वंय अर्थववेद के वेदत्व को स्वीकार कया है तो फर अर्थववेद को नया बतलाकर वेद की सीमा से दूर करना मुर्खतामात्र है|

बाकी ज्ञानीजन वचार करे।

।। ओ३म ।।

# क्या ववाह के समय श्री राम की आयु १६ वर्ष और माता सीता की आयु ६ वर्ष थी ?

JUNE 30, 2015 LEAVE A COMMENT

शंका निवारण –

कुछ व शष्ट जनो को भगवान राम और माँ सीता के ववाह के सन्दर्भ में कुछ भ्रान्ति है. कुछ तर्क वाल्मी क रामायण से लेकर ये निष्कर्ष निकला जा रहा है की ववाह के वक़्त माँ सीता की उम्र मात्र छ साल की थी, जो सही नहीं है.. बाल्मी क रामायण से एक श्लोक का प्रमाण निकालकर कुछ लोग ऐसा प्रमा णत करना चाहते हैं की श्रीराम और माता सीता का ववाह “बाल ववाह” था – अर्थात – श्री राम की आयु १६ और माता सीता की आयु ६ वर्ष थी – जब क ये सत्य नहीं –

आइये बाल्मी क रामायण में सबसे पहले इसी श्लोक पर चर्चा कर लेते हैं की वहां क्या लखा है –

उ षत्वा द्वादश समाः इक्ष्वाकुणाम निवेशने |
भुंजाना मानुषान भोगतसेव काम समृद् धनी ||
(अरण्यकाण्ड ४७: ४)

ध्यान दे की इस श्लोक में द्वा और दश शब्द अलग अलग है. येद्वादश यानि बारह नहीं बल्कि द्वा "दो" को और दश "दशरथ" को संबो धत करता है. इसमें माँ सीता, रावन से, कह रही है की इक्ष्वाकु कुल के राजा दशरथ के यहाँ पर दो वर्ष में उन्हें हर प्रकार के वे सुख जो मानव के लए उपलब्ध है उन्हें प्राप्त हुए है। क्यों क इस श्लोक में इक्ष्वाकु कुल का नाम सीता जी बोल रही हैं – ले कन उस कुल में दशरथ पुत्र राम से उनका ववाह हुआ – स्पष्ट है – पुरे श्लोक में दशरथ नाम कहीं और भी नहीं लखा है – इस लए "द्वा" दो को और "दश" – महाराज दशरथ को सम्बोधन है।

इसे पूर्ण रूप से न समझ कर – कुछ ऐसा अर्थ कया जाता है – एक उदहारण –

"उस समय छोटे बच्चो को कमरे में बंद रखा जाता था" –
इसे कुछ इस तरह अर्थ कया गया –

"उस समय छोटे बच्चो को कमरे में बंदर खा जाता था" –

श्लोक का अर्थ थोड़ा गलत करने से पूरा मंतव्य ही बदल गया।

मम भर्ता महातेजा वयसा पंच वंशक ||३-४७-१० ||
अष्टा दश हि व र्षणी नान जन्मनि गण्यते ||३-४७-११ ||

इस श्लोक में माँ सीता कह रही है की उस समय (वनवास प्रस्थान के समय) मेरे तेजस्वी पति की उम्र पच्चीस साल थी और उससमय मैं जन्म से अठारह वर्ष की हुई थी. इसे ये ज्ञात होता है की वनवास प्रस्थान के समय माँ सीता की उम्र अठारह साल की थी औरवो करीब दो साल राजा दशरथ के यहाँ रही थी यानि माँ सीता की शादी सोलह साल की उम्र के आस पास हुई थी. ये केवल सोच और समझ का फेर है।

सद्धाश्रम : श्री राम १४-१६वे वर्ष में ऋषी वश्व मत्र के साथ सद्धाश्रम को गए थे। इस तथ्य की पुष्टि वाल्मीक रामायण के बाल काण्ड के वीस्वें सर्ग के शलोक दो से भी हो जाती है, जिसमे राजा दशरथ अपनी व्यथा प्रकट करते हुए कहते हैं- उनका कमलनयन राम सोलह वर्ष का भी नहीं हुआ और उसमें राक्षसों से युद्ध करने की योग्यता भी नहीं है।

उनषोडशवर्षो में रामो राजीवलोचन: न युद्धयोग्य्तामास्य पश्या म सहराक्षसौ॥ (वाल्मीक रामायण ,बालकाण्ड ,सर्ग २० शलोक २)
चूँ क भगवान राम ऋ ष वश्वा मत्र के साथ चौदह अथवा सोलह वर्ष की उम्र में गए थे और उसके बाद ही उनका ववाह हुआ था इसे ये सद्ध हो जाता है की प्रभु रामकी शादी सोलह वर्ष के उपरान्त हुई थी

श्री राम और लक्ष्मण ने – ऋ ष वश्वा मत्र के आश्रम सद्धाश्रम में करीब १२ वर्ष तक निवास कया और ऋ ष वश्वा मत्र ने उन्हें ७२ शस्त्रास्त्रों का सांगोपांग ज्ञान तथा अभ्यास कराया –

यदि श्री राम की आयु ऋ ष वश्वा मत्र के साथ उनके आश्रम में जाते समय १६ नहीं १४ भी माने तो ऋ ष वश्वा मत्र के आश्रम में वद्या ग्रहण करते हुए १२ साल व्यतीत हुए जिसका योग २६ वर्ष होता है –

उपरोक्त तथ्यों से सद्ध है की श्रीराम की आयु म थला में स्वयंवर जाते समय २५-२६ वर्ष थी और माता सीता की आयु १६ वर्ष थी।

अब भी यदि कुछ अतिज्ञानी नहीं मानते – तो कृपया बताये –

स्वयंवर के समय श्री राम की आयु यदि १६ वर्ष और माता सीता की आयु यदि ६ वर्ष मानते हो – तो वनवास क्या श्री राम २-४ वर्ष की आयु में गए ?

कृपया सत्य को जाने वेदो की ओर लौटिए –

नमस्ते –

नोट : प्रथम पद में यह द्वी शब्द रहता है – यहाँ पर द्वा द् ववचन का रूप है।

# आदि सृष्टि के मनुष्यो की भाषा क्या थी और भाषा का वस्तार कैसे हुआ ?

JUNE 30, 2015 13 COMMENTS

भाषा की उत्प त्त :

मानव जिस समय पृथ्वी पर उत्पन्न हुआ उस समय बोलने और समझने की शक्ति समपन्न अवस्था थी – यह निर्देश पहले भी कया जा चुका है की आदि सृष्टि के मनुष्य युवा अवस्था के उत्पन्न होते हैं – इस लए उनमे बोलने की शक्ति थी तो यह भी मानना होगा की वर्ण भी थे जिनके द्वारा वह अपनी वाणी को प्रकट कर सके। यदि कोई यह माने की वर्ण नहीं थे तो उसके साथ यह भी स्वीकार करना ही पड़ेगा की मनुष्य आदिम अवस्था में गूंगा उत्पन्न हुआ। यदि गूंगा उत्पन्न हुआ तो फर वह कसी भी हालत में बोलने वाला नहीं हो सकता। इस लए निष्कर्ष यही निकलेगा की उसमे बोलने की शक्ति थी और जब बोलने की शक्ति थी तो ये भी तथ्यात्मक है की जो भाषा वो बोले उनके वर्ण भी होने चाहिए।

जो लोग कहते हैं की से मटिक भाषाए, हीब्रू अथवा अरबी आदि आर्य भाषाओ से स्वतंत्र हैं वह गलती पर हैं, कारण की मनुष्य कसी नवीन भाषा को तो कभी बना ही नहीं सकता ?

क्यों क मैथुनी (सेक्स) सृष्टि के लोगो की भाषा सदैव उनके माता पता तथा गुरु की भाषा होती है। ले कन आदि मनुष्यो की भाषा पूर्ण (संस्कृत) भाषा ही थी ऐसा नियम इस लए

मान्य है क्यों क आदि मनुष्यो का माता पता और गुरु ईश्वर के अतिरिक्त और कोई थे ही नहीं। तो ऐसी स्थति में और कोई देशीय भाषा वरासत में मलना असंभव है – तो साफ़ है उनकी केवल वही भाषा होगी जो सृष्टि के पदार्थो में वद्यमान हो – परमेश्वर द्वारा मनुष्य पर प्रकट कये जाने वाले ज्ञान के पूर्ण माध्यम होने की उस भाषा में क्षमता हो और वह ऐसी भाषा होनी चाहिए जो सदा प्रत्येक कल्प में एक सी रहती हो तथा आगे बोल चाल की समस्त भाषाओ को उत्पन्न करने में सक्षम हो। वशेष बात यह है की वो कसी देश वदेश की भाषा न हो और न उससे पूर्व कोई ज्ञान वा भाषा पृथ्वी पर कहीं मौजूद हो

बस यही बात है जो वशेष वर्णन के योग्य है की परमेश्वर ने मानव के पृथ्वी पर आने के साथ ही साथ वेद ज्ञान की प्रेरणा मनुष्य में दी – और वह वेद की भाषा "संस्कृत" में ईश्वरीय ज्ञान मानव को मला जो आदि ज्ञान और आदि भाषा – दोनों था।

वाणी भाषाओ का वस्तार –

ऊपर जो कुछ दर्शाया गया है उसका भाव यह है की आदि अमैथुनी सृष्टि के मनुष्यो के शरीर तथा शरीर के सब अंग आदि आदर्श रुपी थे, जैसे वो आदि सृष्टि के मनुष्य मैथुनी सृष्टि के मनुष्यो के लए साँचे रुपी थे अर्थात मनुष्य समाज के प्रवर्तक थे वैसे ही आदि भाषा भी साँचा रुपी और सभी भाषाओ की प्रवर्तक होनी चाहिए। इसी लए उस आदि भाषा का नाम संस्कृत है। संस्कृत का अर्थ होगा पूर्ण भाषा यानी जो पूर्ण भाषा हो वो संस्कृत कहलाएगी।

इसी प्रकार अपूर्ण भाषाए जो वेद भाषा से संकोच, अपभ्रंश और मलेच्छित आदि होकर मनुष्य के बोल चाल की भाषाए बनती हैं। क्यों क संस्कृत भाषा के दो भाग हैं –

1. वैदिक संस्कृत
2. लौ कक संस्कृत

प्राय सभी पश्चिमी वद्वान और अनेक भारतीय अनुसन्धानी भी संस्कृत को ही सभी भाषाओ का मूल मानते हैं – पर ध्यान देने वाली बात है की लौ कक संस्कृत की जन्मदात्री वैदिक संस्कृत है। वैदिक संस्कृत ही आदि भाषा है क्यों क वैदिक संस्कृत अर्थात वेद की भाषा कभी भी कसी भी देश वा कसी जाती की अपने बोलचाल की भाषा नहीं रही है – क्यों क वेदो में वाक्, वाणी आदि पदो का प्रयोग देखा जाता है भाषा का नहीं।

अब हम समझते हैं भाषा का वस्तार कस प्रकार हुआ – दे खये वेद में वैदिकी वाणी को नित्य कहा है –

तस्मै नूनम भद्यवे वाचा वरूप नित्यया।

(ऋग्वेद 8.75.6)

नित्यया वाचा – अर्थात नित्य वेदरूप वाणी – यानी की वैदिक संस्कृत यह सब वा णयों (भाषाओ) की अग्र और प्रथम है –

बृहस्पते प्रथमं वाचो अग्नं

(ऋग्वेद 10.71.1)

प्रभु से दी गयी वेदवाणी ही इस सृष्टि के प्रारंभक शब्द थे।

ईश्वर की प्रेरणा से यह वाणी सृष्टि के प्रारम्भ में ऋषयों पर प्रकट होती है।

यज्ञेन वाचः पदवीयमायणतामानव वन्दन्नृषषु प्र वष्टाम्।

(ऋग्वेद 10.71.3)

प्रभु अग्नि आदि को वेदज्ञान देते हैं इससे अन्य यज्ञीय वृत्तवाले ऋषयों को यह प्राप्त होती है – इसी मन्त्र में आगे लखा है –

इस ही प्रथम, निर्दोष और अग्र वाणी को लेकर लोग बोलने की भाषा का वस्तार करते हैं।

तामाभृत्या व्यदधुः पुरूत्रा तां सप्त रेभा अभी सं नवंते।।

(ऋग्वेद 10.71.3)

इस वाणी को ऋष मानव समाज में प्रचारित करते हैं। यह वेदवाणी सात छन्दो से युक्त है अर्थात २ कान – २ नाक – २ आँख और एक मुख ये सात स्तोता बनकर इसे प्राप्त करते हैं –

उपरोक्त प्रमाणों और तथ्यों से सद्ध होता है की मनुष्य की एक ही भाषा थी – और मनुष्यो ने इसी वेद वाणी से अर्थात प्रथम व पूर्ण भाषा संस्कृत से – अपूर्ण भाषाए – अर्थात जितनी भाषाए आज प्रचलत हैं उनका निर्माण कया – लेकन वैदिक संस्कृत में आज भी कोई फेर बदल नहीं हो सका – क्योंक वैदिक संस्कृत पूर्ण भाषा है –

कृपया सत्य को जानिये –

वेद की और लौटिए —

# वेद, वज्ञानं, और सृष्टि उत्पति के युवा मनुष्य

JUNE 30, 2015 LEAVE A COMMENT

नमस्ते मत्रो,

अमैथुनी सृष्टि के मनुष्य कैसे और कस अवस्था में उत्पन्न हुए होंगे ?

जैसे की आपने वषय पढ़ा – जो बहुत ही गूढ है – फर भी हम कोशश करेंगे इस वषय पर ध्यान रखकर – वेदो के वज्ञानं को समझने की – वेदो के अनुसार आदि सृष्टि अमैथुनी होती है – पहले समझते हैं ये अमैथुनी सृष्टि क्या है ?

अमैथुनी सृष्टि से अ भप्राय उस सृष्टि से है जिसमे जीवो के शरीर बिना मैथुन (सेक्स) द्वारा उत्पन्न होते हैं – ऐसे शरीर उत्पन्न होने के बाद ही मैथुनी सृष्टि – अभी जो आप देख रहे इस प्रकार संतति उत्पन्न करने वाली होती है।

अब कुछ लोग सोचेंगे – जब प्रकृति का नियम ही मैथुनी सृष्टि से है तो फर कसप्रकार और क्यों अमैथुनी सृष्टि होती है ? कुछ सोचेंगे ऐसा कैसे हो सकता है ? कुछ कहेंगे वेद सदा ही ज्ञान वज्ञान और तर्क की कसौटी पर कसी तथ्य को कसता है मगर यहाँ अमैथुनी सृष्टि के लए कौन सा वज्ञानं और तर्क है ? कुछ भाई बिना कुछ सोचे वचार ही इस पोस्ट को लाइक कर देंगे और कमेंट में अपने वचार भी प्रकट नहीं करेंगे –

खैर पहले हम जांच करते हैं की अमैथुनी सृष्टि कस प्रकार होती है :-

हिंस्राहिंस्रे मृदुक्रूरे धर्माधर्मावृतानृते ।यद्यस्य सोऽदधात्सर्गे तत्तस्य स्वयं आ वशत् ।।

अर्थ : हिंस्रकर्म-अहिंस्र, मृदु (दयाप्रधान) क्रूर, धर्म घृत्यादि-अधर्म, सत्य असत्य, जिसका जो कुछ (पूर्वकल्प का) स्वयं प्र वष्ट था, वह वह उस उस को सृष्टि के समय उस (ईश्वर) ने धारण कराया। (२९)

यथा र्तु लङ्गान्यृतवः स्वयं एव र्तुपर्यये ।
स्वानि स्वान्य भपद्यन्ते तथा कर्मा ण देहिनः।।

अर्थ : जैसे वसंत आदि ऋतुएँ अपने अपने समय में निज निज ऋतु चन्हो को प्राप्त हो जाते हैं, उसी प्रकार मनुष्यादि भी अपने अपने कर्मो को पूर्व कल्प के बचे कर्मानुसार प्राप्त हो जाते हैं। (३०)

(मनुस्मृति अध्याय १ श्लोक २९-३०)

जिस प्रकार प्रलय काल में सभी जीव सुषुप्ति की अवस्था में गहन निद्रा में होते हैं, जैसे ही सृष्टि का समय आता है ईश्वर जीव के पूर्व कल्प के कर्मो अनुसार उ चत फल देकर आदि सृष्टि में उत्पन्न उ चत देह द्वारा फल भोग करवाते हैं।

अब सवाल उठेगा ये देह कैसे बनेगी ?

तो उसका जवाब है –

मह र्ष मनु ने जो ऋतुओं की उपमा देकर आदि अमैथुनी सृष्टि का वर्णन कया है, यह बहुत ही सारग र्भत है, मह र्ष का आशय कुछ इस प्रकार है जैसे ऋतुओं के चन्ह बिना श्रम वशेष स्वाभा वक ही प्रगट होने लगते हैं। वसंत ऋतू में वृक्षों में वह खमीर गर्मी सर्दी के नियत प्रभाव से उत्पन्न होने लगता है और सर्वत्र बाग़ खले फूलो से भर जाता है। भू म की गर्मी सर्दी के प्रभाव से ऐसी दशा स्वयमेव ही हो जाती है की स्वयं ही शंखपुष्पी आदि अनेक फूलवाली औषधीय निकल आती हैं।
ठीक ऐसे ही वसंत ऋतू में भू म को यदि गर्भाशय मान ले तो कोई संशय नहीं होगा क्यों क ऋतुओं के परिवर्तन का कारण जल गर्मी की कमीबेसी इसी प्रकार आदि सृष्टि के समय पर

पृथ्वी अत्यंत गर्म होती है ऐसा ब्राह्मण ग्रन्थ भी कहते हैं और हाल के वैज्ञानिक भी इसी निष्कर्ष पर पहुंचे हैं –

एक अवस्था में पृथ्वी और द्यौ साथ थे :

इमौ लोको सह सन्तौ व्यैताम। जै० ब्रा० १।१४५

इमौ वै लोको सहास्ताम्। एत० ब्रा० ७।१०।१

शतपत ब्रा० (७।१।२२३) आदि अनेक ब्राह्मण ग्रन्थ में श्लोक पाये जाते हैं जिनका
अर्थ है सूर्य और पृथ्वी पहले साथ ही साथ थे। बाद में पृथक हुए

इमौ वै सहास्ताम। ते वायु वर्यवात। तै० शा० ३।४।३

जब पृथ्वी सूर्य से अलग हुई तब बहुत गर्म थी इस हेतु उसमे मनुष्यादि प्रजा का उत्पन्न होना वज्ञानं सम्मत नहीं होता – इस लए पृथ्वी का उ चत तापमान बनाने हेतु वर्षा की गयी और उ चत समय पर पृथ्वी और जल के संपर्क से मनुष्य आदि की उत्प त्त से तीन चतुर्युगी पूर्व वृक्ष औष धयां आदि उत्पन्न हुई –

या औ षधी पूर्वा जाता देमयस्त्रियुग पुरा।
मनै नु बभ्रूणामह शत धामानि सप्तच।।
(ऋग्वेद 10.97.1)

औष धयां मनुष्य से तीन चतुर्युगी पूर्व उत्पन्न होती हैं।

ये सद्धांतभूत नियम है जो वेदो में इस वज्ञानं के सम्बन्ध में पाये जाते हैं।

सद्धांतो को लेकर ब्राह्मण आदि ग्रंथो में वस्तार और क्रम आदि दिखलाया गया है।

तस्मादात्मन आकाश सम्भूत। आकाशाद्वायु। वायोरग्नि। अग्नेराप। अदभ्य पृथ्वी। पृ थव्या औषधय। औश्विम्यो न्नम्। अन्नात्पुरुष।
तै० उ० 2.1

अर्थ : परमात्मा की नि मत्तता से प्रकृति से आकाश उत्पन्न हुआ। आकाश से वायु। वायु से अग्नि और अग्नि से जल। जल से पृथ्वी और पृथ्वी से औषधीय। इनसे अन्न और अन्न से पुरुष उत्पन्न हुआ।

यह एक वैज्ञानिक क्रम है जो उपनिषद में व र्णत है।

तो पृथ्वी में आदि सृष्टि के मनुष्य आदि प्रजा उत्पन्न करने के लए वसंत आदि ऋतू में गर्भ आदि का उ चत तापमान जब आया तब ईश्वर ने "वीर्य" को गर्भ (पृथ्वी) में धारण करवाया।

यहाँ वीर्य उस सामग्री का नाम है जो गर्भ में भ्रूण बनाने में उपयोगी पदार्थ वद्या है – जैसे वीर्य में अनेक गुण (प्रॉपर्टीज) होती हैं – वैसे ही रज में होते हैं – और गर्भ में उ चत तापमान होता है जिससे गर्भ में भ्रूण बनता है।

यदि हमें ४ लोगो का भोजन बनाना हो – तो नमक हल्दी मर्च आदि मसाला – सामान्य ही उपयोग होगा – परन्तु यदि ज्यादा लोगो का खाना बनाना हो तो अवश्य ही ज्यादा हल्दी मर्च आदि मसाला प्रयुक्त होगा – ठीक इसी प्रकार जब आदि सृष्टि के मनुष्य युवा अवस्था में उत्पन्न होते हैं – तब उत्तम और उ चत वीर्य से उस अवस्था के मनुष्य उत्पन्न होते हैं – यदि वज्ञान रज-वीर्य आदि के गुण (प्रॉपर्टीज) ठीक प्रकार जांच लेवे तो वज्ञानिक स्वयं स्वतंत्र रूप से वीर्य का निर्माण कर सकते हैं मगर ऐसा होना अभी हाल के अनुसन्धानियो द्वारा संभव नहीं मगर वज्ञानं ने इतनी तरक्की तो कर ही ली है की "कृत्रिम गर्भ" को बना सके। आने वाले कुछ वर्षो में शायद ये तकनीक ठीक काम करने लगे –

http://en.wikipedia.org/wiki/Artificial_uterus

ठीक इसी प्रकार यदि रज और वीर्य आदि के गुण धर्म (प्रॉपर्टीज) भी ज्ञात कर लेवे तो स्वतंत्र वीर्य – वज्ञानिक स्वयं निर्माण कर सकते हैं। और उ चत समय पर जब गर्भ (पृथ्वी) में मनुष्यादि देह में जीव का संयोग ईश्वर को करना होता है तब वद्युत अग्नि आदि से जीव का शरीर से संयोग होता है और जगत में मनुष्य आदि प्रकट होते हैं।

आपो ह यादवृहती वशवमायन गर्भदयाना जनयतिरग्निम्। (ऋग्वेद म. १० सूक्त १२१ मन्त्र ७) कारण भूत जले गर्भ में अग्नि को धारण करती हुई वश्व को प्रकट करती हैं।

अब कुछ लोग सोचेंगे – ये युवा अवस्था में ही क्यों आदि सृष्टि मनुष्य उत्पन्न होते हैं ? तो मत्रो इसका बहुत ही सुन्दर और सरल जवाब ऋ षवर दयानंद ने दिया है –
ऋ ष ने सत्यार्थ में इस सवाल का जवाब दिया है –

"आदि सृष्टि में मनुष्य युवावस्था में उत्पन्न होता है क्यों क जो बालक उत्पन्न होता तो उसके पालन के लए दूसरे मनुष्य आवश्यक होते और जो वृद्धावस्था में उत्पन्न करता तो मैथुनी सृष्टि न होती। इस लए युवावस्था में ही आदि सृष्टि मनुष्य उत्पन्न होते हैं।

तनिक वचार कया जाए तो ये बात सद्ध भी सही होती है और ऊपर के लेख में वैज्ञानिक और ता र्कक रूप से यही सत्य सद्धांत समझाने का प्रयास कया गया है =

कसी भी लेख में भूलचूक होना स्वाभा वक है – कृपया लेख को पढ़कर अपने सुझाव और परामर्श अवश्य देवे – यदि कोई त्रुटि रह गयी हो तो क्षमा करे

लौटो वेदो की और

नमस्ते

# वेद और मनुस्मृति का मूल

JUNE 29, 2015 LEAVE A COMMENT

कुछ पौरा णक महाज्ञानी और अल्पबुद् ध लोग दोनों ही कुछ दिनों से एक  वषय पर वार्तालाप करते चले आ रहे हैं, वषय है या सवाल है कुछ भी है वो इस प्रकार है –

मनुस्मृति का मूल वेद में कहाँ है ?

इस सवाल का जवाब देने से पूर्व हम देखते हैं मूल का अर्थ क्या होता है ?

मूल का अर्थ होता है आधार, बुनियाद, जड़, आदि। यानी इस सवाल को इस प्रकार समझा जा सकता है –

मनुस्मृति का आधार वेद में कहाँ है ?

यहाँ दो बाते समझनी चाहिए –

1. वेद अपौरुष्य हैं – अर्थात वेद ईश्वर का नित्य ज्ञान है जो आदि सृष्टि में ही चार ऋ षयों के ह्रदय में प्रका शत  कया गया था। इससे  सद्ध है की वेद में इतिहास नहीं हो सकता और जो वेद में इतिहास खोजे वो गधे के सर पर सींग खोजने का व्यर्थ कार्य ही कर रहा है। इसी कारण से वेदो को श्रुति कहा गया है। ये परंपरा सनातन काल से चली आ रही है पर खेद की आज कुछ तथाक थत  वद्वान अपने स्वार्थ को पूरा करने के चक्कर में इस सनातन परम्परा का अपमान करने से भी नहीं चूक रहे।

2. मनुस्मृति महाराज मनु द्वारा बनाया गया मानवो के  लए नि र्मत आचार, व्यव्हार आदि धर्मशास्त्र है जिसे स्मृति कहा गया है। इस धर्मशास्त्र में मनुष्यो को क्या कर्म करने और क्या नहीं करने आदि  वषयो से सम्बं धत है, कहने का तात्पर्य है की धर्म पर चलना और अधर्म से पृथक रहने का मनुस्मृति में  वधान  कया गया है।

अब दोनों तथ्यों को ध्यान में रखकर ये तो  सद्ध हो जाता है की मनुस्मृति वेदो के बहुत बाद की रचना है और मनुस्मृति में महाराज मनु ने वेदो के मंत्रो को देख पढ़ कर बहुत  वचार करने के उपरान्त ये धर्मशास्त्र बनाया था। ता क समस्त मानव जाति का कल्याण हो।

अब सवाल है की श्रुति और स्मृति में अंतर क्या है ?

सामान्य रूप से वेद को ‘श्रुति कहा जाता है और धर्मशास्त्रा को ‘स्मृति। महाराज मनु ने स्पष्ट रूप से स्मृति को ‘धर्मशास्त्रा कहा है-

श्रुतिस्तु वेदो  वज्ञेयो धर्मशास्त्रां तु वै स्मृतिः।

-मनुस्मृति 2/10

भावार्थ : वेद धर्म के मूल हैं। वेद में प्रतिपादित धर्म का ही सरल रूप से धर्मशास्त्रा में वर्णन हुआ है।

तो यहाँ स्पष्ट रूप से सद्ध हो गया की धर्म का मूल वेद है और वेद में प्रतिपादित धर्म का ही सरल रूप से धर्मशास्त्र यानी मनुस्मृति में वर्णन हुआ है।

इससे ये भी सद्ध हुआ की मनुस्मृति का मूल वेद ही है। और इस आक्षेप का समाधान भी हो गया की मनुस्मृति का मूल वेद में कहाँ है।

मह र्ष दयानंद और पं डत तारचरण के मध्य शास्त्रार्थ हेतु जो संवाद हुआ वो पठनीय है :

मह र्ष दयानंद : क्या आप वेदो का प्रमाण मानते हैं वा नहीं ?

पं डत तारचरण : जो वर्णाश्रम में स्थित हैं उन सबको वेदो का प्रमाण ही है।

यहाँ पं डत तारचरण को भी सत्यभाषण ही करना पड़ा क्यों क जो वेदो को प्रमाण न मानते ऐसा कहते तो बहुत ही निंदा होती – ले कन ध्यान योग्य बात है की जब वेद को स्वयं ही प्रमाण मान लया तब अन्य प्रमाण की इन्हे आवश्यकता क्या पड़ी ?

मह र्ष दयानंद : कहीं वेदो में पाषाणादि मूर्ति पूजन का प्रमाण है वा नहीं ? यदि है तो दिखाइए और जो न हो तो कहिये नहीं है।

पं डत तारचरण : वेदो में प्रमाण है वा नहीं परन्तु जो एक वेदो का ही प्रमाण मानता है औरो का नहीं उसके प्रति क्या कहना चाहिए ?

यहाँ ध्यान से पढ़ने वाली बात है – ऋ ष ने केवल मूर्तिपूजा के सम्बन्ध में सवाल कया की क्या वेदो में मूर्तिपूजा का प्रमाण है ? इस पर तारचरण जी से कुछ कहते नहीं बना क्यों क वो जानते थे की वेदो में मूर्तिपूजा का प्रमाण नहीं इस लए अन्य प्रमाणों की और जोर देकर कहा की अन्य प्रमाण भी साक्षी के तौर पर लेने चाहिए मगर तारचरण जी ये भूल गए की खुद भी ऊपर उन्होंने स्वयं माना की जो भी वर्णाश्रम में स्थित है उसके लए वेद ही प्रमाण है। तब जब वेद ही को वर्णाश्रम में स्थित के लए प्रमाण मान तब अन्य प्रमाण की साक्षी क्यों ?

मह र्ष दयानंद : औरो का वचार पीछे होगा। वेद का वचार मुख्य है। इस नि मत्त इसका वचार पाहिले ही करना चाहिए क्यों क वेदोक्त ही कर्म मुख्य है और मनुस्मिृत आदि भी वेदमूलक है इससे इनका भी प्रमाण है क्यों क जो वेद वरुद्ध और वेदो में अप्र सद्ध है उनका प्रमाण नहीं होता।

यहाँ ध्यान योग्य पढ़ने वाली बात है, क्यों क इससे पं डत तारचरण का पं डतव और मह र्ष दयानंद का अद्भुद ज्ञान दोनों ही समझ आ सकते हैं – दे खये मह र्ष ने कहा क्यों क मनुस्मृति वेद पर आधारित है अर्थात जो वेद सम्मत है उसको महाराज मनु ने भी धर्म कहा और जो वेद वरुद्ध है उसे अधर्म कहा – इससे सद्ध है की मनुस्मृति वेदमूलक है। मगर पं डत तारचरण की पंडताई दे खये :

पं डत तारचरण : मनुस्मृति का वेदो में कहाँ मूल है ?

अब दे खये धूर्तता और छल, ऋ ष ने कहा मनुस्मृति वेदमूलक है यानी वेद सम्मत बात मनुस्मृति में धर्म कहा है, मगर तारचरण जी अपनी धूर्तता करते हुए मनुस्मृति का वेदो में कहाँ मूल है ये सवाल पूछते हैं, खैर फर भी मह र्ष ने बहुत ही अच्छा जवाब देते हुए कहा :

मह र्ष दयानंद : जो जो मनुजी ने कहा है सो सो औष धयों का भी औषध है ऐसा सामवेद के ब्राह्मण में कहा है।

यहाँ ये बात बहुत ही गूढ है जो मह र्ष ने बताई – पं डत तारचरण समझ गये इस लए अब इस वषय से हट गए क्यों क जो इसी वषय पर रहते तो वेदो से प्रमाण देना होता की मूर्तिपूजा वेद सम्मत है – जो की कभी दे नहीं सकते थे – इस लए फ़ौरन एक दूसरे पं डत वशुद्धानंद स्वामी ने प्रकरण को बदलते हुए आक्षेप करने शुरू करे।

इतने से ही पाठकगण समझ लेंगे की पौरा णक व्यर्थ ही आक्षेप मढ़ते हैं जवाब उनपर आजतक नहीं मगर फर भी आक्षेप मह र्ष पर लगाने हैं, खैर हम यहाँ ऋ ष के समर्थन में और अनेक ऋ षयों जैसे मह र्ष व्यास और वाल्मी क जिन्होंने मनु महाराज के श्लोको को अपने ग्रंथो में महत्त्व प्रदान कया पठनीय है :

महाभारत में मनुस्मृति के श्लोक –

मह र्ष वेदव्यास (कृष्णद्वेपायन ) र चत महाभारत में मनुस्मृति के श्लोक व् मनु महाराज क प्रतिष्ठा अनेकों स्थानो पर आयी है कन्तु मनु में महाभारत वा व्यास जी का नाम तक नही ।

महाभारत में मनु महाराज की प्रतिष्ठा –
मनुनाऽ भहितम् शास्त्रं यच्चा प कुरुनन्दन ! महाभारत अनुशासन पर्व , अ० ४ ७ – श ० ३ ५
तैरेवमुक्तोंभगवान् मनु: स्वयम्भूवोऽब्रवीत् । महाभारत शांतिपर्व , अ० ३ ६ – श ० ५
एष दय व ध : पार्थ ! पूर्वमुक्त : स्वयम्भूवा । महाभारत अनुशासन पर्व , अ० ४ ७ – श ० ५ ८
सर्वकर्मस्वहिंसा हि धर्मात्मा मनुरब्रवीत् । महाभारत शांतिपर्व , मोक्षधर्म आदि ।
अद्भ्योऽग्निब्राह्रतः क्षत्रमश्मनो लोहमु थतं ।
तेषाम सर्वत्रगं तेजः स्वासु योनिशु शाम्यति ।। – मनु अ० ९ – ३ २ १

ठीक यही मनु का श्लोक महाभारत शांतिपर्व अ० ५ ६ – श २ ४
में आया है और महाभारत के इस श्लोक से ठीक पूर्व २ ३ वें श्लोक में आया है –
"मनुना चैव राजेंद्र ! गीतो श्लोकों महात्मना"
अर्थात हे राजेंद्र ! मनु नाम महात्मा ने इन श्लोकों को कहा है !

इसी प्रकार मनु के जो जो श्लोक ज्यों के त्यों महाभारत में है ;
मैं यहाँ अब केवल उनके श्लोक नम्बर ही लखा रहा हूँ

मनु ० १ १ /७ – महा० शांति अ ० १६५ – श ० ५
मनु ० १ १ /१२ – महा० शांति अ ० १६५ – श ० ९

मनु ० १ १ /१८ ० – महा० शांति अ ० १६५ – श ० ३ ७
मनु ० ६ /४५ – महा० शांति अ ० २४५ – श ० १५
मनु ० २ /१२० – महा०अनु ० अ ०१०४ – श ० ६४

अब वो श्लोक लखते है जो मनु के है परन्तु कुछ परिवर्तन के साथ आयें है –

यथा काष्ठमयो हस्ती यथा चर्ममयो मृग: ।
यश्च वप्रोSन धयान स्त्रयते नाम बिभ्रति । । – मनु २ /१५७

यथा दारुमयो हस्ती यथा चर्ममयो मृग: ।
ब्राह्मणश्चान धयानस्त्रयते नाम बिभ्रति । । -महा शांति ३६/४७

अब केवल उनके श्लोक नम्बर ही लखा रहा हूँ जो कुछ परिवर्तन के साथ आयें है –

मनु ० १ १ /४ – महा० शांति अ ० १६५ – श ० ४
मनु ० १ १ /१२ – महा० शांति अ ० १६५ – श ० ७
मनु ० १ १ /३७ – महा० शांति अ ० १६५ – श ० २ २
मनु ० ८ /३७२ – महा० शांति अ ० १६५ – श ० ६३
मनु ० २ /२३१ – महा० शांति अ ० १०८ – श ० ७
मनु ० ९ /३ – महा० अनु अ ० ४६ – श ० १४
मनु ० ३ /५५ – महा० अनु अ ० ४६ – श ० ३

लगभग मनु के ५ ० ऐसे श्लोक है जो ज्यों के त्यों वा कुछ परिवर्तन के साथ महाभारत में आये है ।
वाल्मी क रामायण में मनुस्मृति के श्लोक –

मह र्ष वाल्मी क र चत रामायण में मनुस्मृति के श्लोक व् मनु महाराज क प्रतिष्ठा आयी है कन्तु मनु में वाल्मी क , राम जी आदि का नाम तक नही ।

वाल्मी क रामायण में मनु महाराज की प्रतिष्ठा –

कष्किन्धा काण्ड में जब श्री राम अत्याचारी बाली को घायल कर उसके आक्षेपों के उत्तर में अन्यान्य कथनो के साथ साथ यह भी कहते है क तूने अपने छोटे भाई सुग्रीव क स्त्री को बलात हरण कर और उसे अपनी स्त्री बना अनुजभार्या भमर्श का दोषी बन चूका है , जिसके लए (धर्मशास्त्र ) में दंड क आज्ञा है ।
इस पृ थवी के महाराज भरत है (अतः तू भी उनकी प्रजा है ) ; मैं उनकी आज्ञापालन करता हुआ वचरता हूँ फर में तुझे यथो चत दंड कैसे ना देता ? जैसे –

श्रूयते मनुना गीतौ श्लोकौ चारित्र वत्सलौ ॥
गृहीतौ धर्म कुशलैः तथा तत् चरितम् मयाअ ॥ वाल्मी क ४-१८-३०

राज भः धृत दण्डाः च कृत्वा पापानि मानवाः |
निर्मलाः स्वर्गम् आयान्ति सन्तः सुकृतिनो यथा ॥ वाल्मी क ४-१८-३१

शसनात् वा अ प मोक्षात् वा स्तेनः पापात् प्रमुच्यते |
राजा तु अशासन् पापस्य तद् आप्नोति कल्बिषम् ‖ वाल्मी क ४-१८-३२

उपरोक्त श्लोक ३० में मनु का नाम आया है और श्लोक ३१ , ३२ भी मनु महाराज के ही है ! उपरोक्त श्लोक कं चत पाठभेद (परन्तु जिससे अर्थ में कुछ भी भेद नही आया ) मनु अध्याय ८ के है ! जिनकी संख्या कुल्लूकभट्ट क टिकावली में ३१८ व् ३१९ है –

राज भः धृत दण्डाः च कृत्वा पापानि मानवाः |
निर्मलाः स्वर्गम् आयान्ति सन्तः सुकृतिनो यथा ‖ वाल्मी क ४-१८-३१

राज भः धूर्त दण्डाः च कृत्वा पापानि मानवाः |
निर्मलाः स्वर्गम् आयान्ति सन्तः सुकृतिनो यथा ‖ मनु ८ / ३१८

शसनात् वा अ प मोक्षात् वा स्तेनः पापात् प्रमुच्यते |
राजा तु अशासन् पापस्य तद् आप्नोति कल्बिषम् ‖ वाल्मी क ४-१८-३२

शसनाद्वा अ प मोक्षाद्वा स्तेनः स्तेयाद वमुच्यते |
अशा सत्वा तू तं राजा स्तेनस्याप्नोति कल्बिषम् ‖ मनु ८/३१६

रामायण में स्पष्टतः मनु के श्लोकों (मनुना गीतौ श्लोकौ) क प्रशंसा वधमान है ठीक उसी प्रकार जैसे महाभारत में थी "मनुना चैव राजेंद्र ! गीतो श्लोकों महात्मना" – महाभारत शांतिपर्व अ० ५ ६ – श २ ३

ऐतिहा सक ग्रंथो में ही इतिहास का वर्णन हो सकता है, वेद तो ईश्वर का नित्य ज्ञान है उसमे इतिहास नहीं हो सकता, क्यों क वेद धर्म का मूल है इस लए मनुस्मृति वेदमूलक है तभी उसका वर्णन और महाराज मनु की प्रतिष्ठा रामायण व महाभारत दोनों ही ग्रंथो में वस्तार से मलती है, यदि अब भी कोई पौरा णक ना माने हठ करे तो इसे देखे :

इदं शास्त्रां तु कृत्वा-सौ मामेव स्वयमादितः।

व धवद ग्राहयामास मरीच्यादींस्त्वहं मुनीन।।

-मनुस्मृति 1/58

अतएव मनु द्वारा उपदिष्ट होने से ही इसका नाम मनुस्मृति है।

महाराज मनु आदि अनेको ऋ षयों ने धर्म का मूल वेदो के अनुसार जो नियम बनाये और उनका पालन करने की प्रेरणा दी वही धर्म कहा गया है। यदि कुछ महानुभाव वेद से उसे ना भी जोड़ते हुए 'चोदना' प्रेरणा तक ही सी मत रखे जैसे की व्यर्थ ही को शश काशी शास्त्रार्थ के दौरान वशुद्धानन्द जी ने की मगर वो भूल गए की कर्तव्य के मूल में प्रेरणा अवश्यम्भावी है अर्थात जिन लक्षणों, कर्तव्यों या नियमो में लोक को धारण करने की प्रेरणा मूलभूत रहती है वे धर्म हैं और उनका पालन आवश्यक माना जाता है, यही बात मह र्ष ने वशुद्धानन्द जी को जवाब देते समय कही थी :

महर्षि दयानंद : धर्म के दस लक्षण मनुस्मृति में बताये हैं, धृति, क्षमा, दम, अस्तेय, शौच, इन्द्रियनिग्रह, धी, विद्या, सत्य और अक्रोध – फिर सवाल घूम फिर कर विशुद्धानन्द जी पर ही आ गिरा क्योंकि उन्होंने धर्म के स्वरुप को पाहिले 'चोदना' अर्थात प्रेरणा बता दिया फिर बाद में धर्म का केवल एक ही लक्षण बताया।

इससे काशी में मौजूद सभी पंडितो का पंडितव और आडमबर सबके सम्मुख निकल आया। नतीजा आजतक सभी पंडित महर्षि दयानंद पर व्यर्थ आक्षेप लगा रहे हैं, जवाब खुद के पास मौजूद नहीं और जिस महर्षि ने अपनी विद्वत्ता काशी ही नहीं सम्पूर्ण धरती पर वेदो के माध्यम से दिखाई वो कोई साधारण मनुष्य नहीं कर सकता।

निश्चय ही वो महामानव अर्थात महर्षि थे।

धन्य है तुझ को ए ऋषि तूने हमेँ जगा दिया।
सो सो के लुट रहे थे हम,तूने हमेँ जगा दिया।

अब भी चाहे तो अनेको पौराणिक मिथ्या आक्षेप और विलाप करने हेतु स्वतंत्र है।

लौटो वेदो की और।

नमस्ते

# ऋग्वेद का दसवा मंडल क्या बाद में जोड़ा गया – मिथक से सत्यता की ओर

JUNE 20, 2015 3 COMMENTS

पश्चिम में कोई एक तथाकथित विद्वान हुए थे – नाम था मैकडोनाल्ड – इन महाज्ञानी व्यक्ति ने अपने साहित्य में लिखा था की ऋग्वेद का दसवा मंडल बाद में जोड़ा गया – अनेको भारतीयों ने भी इस किताब को उस समय पढ़ा था – और बिना जाने सोचे समझे – तथ्य की जांच किये मान लिया की हाँ ऋग्वेद का दसवा मंडल बाद में जोड़ा गया – भाई दिक्कत ये है की मेकाले की अघोषित भारतीय संताने ही इस देश की जड़ खोदने में लग गयी – क्योंकि मेकाले की शिक्षा पद्धति ही यही थी – और ईसाइयो को विश्वास था की यदि वो आर्यो को उनकी ही धार्मिक पुस्तको से नीचे दिखा दे तो ईसाई आसानी से इस देश का इसाईकरण कर सकते हैं।

मगर भारतीय मानव समाज में आर्यो का "ज्ञान सूर्य" उदय हुआ था – जिसका नाम था ऋषि दयानंद – उसने इन ईसाइयो की ऐसी पोल खोली थी – और वैदिक सिद्धांतो का ऐसा डंका बजाया की आज तक और आने वाले भविष्य में भी वेदो का मंडन होता रहेगा – हर आक्षेप का जवाब ऋषि ने दिया – बस जरुरत है उस पुस्तक को सही से पढ़ने की – पुस्तक का नाम –

"सत्यार्थ प्रकाश"

खैर ये बात हुई ईसाइयो की धूर्तता की जिसका खंडन ऋ ष ने  कया।

अब हम आते हैं मैकडोनाल्ड के आक्षेप पर – वो कहते हैं – ऋग्वेद का दशम मंडल बाद में जोड़ा गया है – जिसके  लए वो दो तर्क देते हैं :

1. भाषा की साक्षी अनुसार ऋग्वेद में पहले ९ मंडल थे बाद में दसवा जोड़ा गया।

2. पद की साक्षी अनुसार ऋग्वेद में पहले ९ मंडल थे बाद में दसवा जोड़ा गया।

अब इनके आक्षेपों पर एक पुस्तक "वैदिक ऐज" जो एक भारतीय स्वघो षत  वद्वान ने ही  लखी थी – इनके तर्कों का बिना खोजबीन  कये समर्थन  कया –

ले कन ये भूल गए की ऋ ष दयानंद, सत्यार्थ प्रकाश और उसके अनुयायी सभी आक्षेपों का जवाब देने में सक्षम हैं। लहाजा एक पुस्तक वैद्यनाथ शास्त्री जी ने  लखी थी जो ऐसे अनेक पाश्चात्य लोगो के अनैतिक  वचारो को खंड खंड कर देती है – ऐसे मूर्खता पूर्ण  वचारो का शास्त्री जी ने बहुत ही उत्तम रीति से जवाब दिया था दे खये :

दशम मंडल और अन्य मंडल में कोई भी ऐसा भाषा – पद नहीं पाया जाता है जो यह  सद्ध करे की दशम मंडल पश्चात में जोड़ा गया। जब क वैदिकी परंपरा में ऋग्वेद का दूसरा नाम दाश्तयी है। यास्क मुनि ने 12.80 "दाश्तयीषु" शब्द का प्रयोग  कया है। यह साक्षात प्रमाण है की ऋग्वेद में १० मंडल सर्वदा ही रहे। अन्यथा दाश्तयी नाम का अन्य कोई कारण नहीं।

त्वाय से अंत होने वाला पद केवल दशम मंडल में ही पाया जाता है यह भी वैदिक एज के कर्ताका कथन मात्र है। ऋग्वेद 8.100.8 में 'गत्वाय' पद आया है जो त्वाय से अंत हुआ है। 'कृणु' और 'कृ ध' प्रयोग भी पहले मंडलों में पाये जाते हैं। 'कुरु' का प्रयोग पाया जाना यह नहीं  सद्ध करता की यह प्राकृतिक  क्रया भाग हिअ। प्राकृत का यह प्रयोग है – इसका कोई प्रमाण नहीं। कृञ धातु का ही वेद कृणु, कृ ध प्रयोग भी है और उसी का कुरु भी प्रयोग है। 'प्रत्सु' पद का प्रयोग न होने से कुछ बिगड़ना नहीं। 'पृतना' पद को भी व्याकरण के नियमनुसार अष्टाध्यायी 6.1.162 सूत्र पर पढ़े गए वार्तिक के अनुसार 'पृत' आदेश हो जाता है। 'पृत्सु' भी निघन्टु में संग्राम नाम में है और 'पृतना' भी (निघन्टु 2.17)। 'पृतना' निघण्टु 2.3 में मनुष्य नाम से भी पठित है। 'पृतना' पद ऋग्वेद 10.29.8, 10.104.10 और 10.128.1 में आया है। 'पृतनासु' 10.29.8, 10.83.4 और 10.87.19 में पठित है। ऐसी स्थिति में यदि 'पृत्सु' पद का प्रयोग न भी आया तो कोई हानि नहीं। निघण्टु 2.3 में में 'चर्षणय' मनुष्य नाम में पठित है। ऋग्वेद 10.9.5, 10.93.9, 10.103.1,10.126.6, 10.134.1 और 10.180.3 में 'चर्षणीनाम' पद आया है। 10.89.1 में चपणीधृत पद भी आया है। यदि ' वचपणी, प्रयोग नहीं है तो इससे कोई परिणामांतर निकालने का अवकाश नहीं रह जाता है।

लेखक ने आक्षेप लगाये अनेक पदो पर  वस्तृत जानकारी देते हुए  सद्ध  कया है की ऋग्वेद का दशम मंडल अथवा अन्य भी कोई मंडल बाद में नहीं जोड़ा गया।

लेखक ने एक जगह पाश्चात्य  वद्वानो और भारत में मौजूद मेकाले की बढ़ाई करने वाली अवैध संतानो को ताडन करते हुए स्पष्ट बात  लखी है :

पाश्चात्य  वचारको ने पूर्व से ही एक निश्चित अवधारणा बना ली है अतः उस लकीर को बराबर पीटते रहते हैं। यही बात वैदिक ऐज के लेखक ने भी की है। वेद के आंतरिक रहस्य का ज्ञान तो  कसी को है नहीं – अपनी तुक मार रहे हैं।

बहुत ही सैद्धांतिक बात करते हुए लेखक ने सभी आक्षेपों का बहुत सुन्दर और ता र्कक जवाब दिया है।